$$= I^{m,n}_{p_i, q_i : r}\left[ x \left| \begin{matrix} [(a_j, \alpha_j)_{1,n}], [(a_{ji}, \alpha_{ji})_{n+1, p_i}] \\ [(b_j, \beta_j)_{1,m}], [(b_{ji}, \beta_{ji})_{m+1, q_i}] \end{matrix} \right. \right]$$

$$= \frac{1}{2\pi w} \int_L \theta(s) x^s \, ds \tag{1.1}$$

जहाँ

$$\theta(s) = \frac{\prod_{j=1}^{m} \Gamma\left(b_j - \beta_j s\right) \prod_{j=1}^{n} \Gamma\left(1 - a_j + \alpha_j s\right)}{\sum_{i=1}^{r} \left[ \prod_{j=m+1}^{q_i} \Gamma\left(1 - b_{ji} + \beta_{ji} s\right) \prod_{j=n+1}^{p_i} \Gamma\left(a_{ji} - \alpha_{ji} s\right) \right]}$$

समाकल (1.1) अभिसारी होता है जब $B > 0, A \leq 0$ जहाँ

$$B = \sum_{j=1}^{n} \alpha_j - \sum_{j=n+1}^{p_i} \alpha_{ji} + \sum_{j=1}^{m} \beta_j - \sum_{j=m+1}^{q_i} \beta_{ji} \tag{1.2}$$

$$A = \sum_{j=1}^{p_i} \alpha_{ji} - \sum_{j=1}^{q_i} \beta_{ji} \tag{1.3}$$

$$|\arg x| < \frac{1}{2} B\pi, \ \forall i \ \varepsilon \ (1, 2, \ldots, r) \tag{1.4}$$

इस प्रपत्र में आये बहुपदों के द्विलाम्बिक युग्मों को निम्नलिखित ढंग से परिभाषित एवं प्रदर्शित किया गया है[2]–

$$J_n^{(\alpha, \beta)}(x ; k)$$

$$= \frac{(\alpha + 1)_{kn}}{n!} \sum_{l=0}^{n} (-1)^l \binom{n}{l} \frac{(\alpha + \beta + n + 1)_{kl}}{(\alpha + 1)_{kl}} \left(\frac{1 - x}{2}\right)^{kl} \tag{1.5}$$

तथा

$$K_n^{(\alpha_1 \beta)}(x\,;\,k) = \frac{1}{n!}\sum_{l=0}^{n}(-1)^l \binom{\beta+n}{l}\left(\frac{x-1}{2}\right)^l \left(\frac{x+1}{2}\right)^{n-l}$$

$$\times \sum_{w=0}^{l}(-1)^w \binom{l}{w}\left(\frac{\alpha+w+1}{k}\right)_n \tag{1.6}$$

$$\mathrm{Re}(\alpha) > -1,\ \mathrm{Re}(\beta) > -1$$

जब $k = 1$ तो $J_n^{(\alpha_1;\beta)}(x\,;\,k)$ एवं $K_u^{(\alpha_1;\beta)}(x\,;\,k)$ दोनों जैकोबी बहुपदों में समानीत हो जाते हैं। (देखें श्रीवास्तव तथा मनोचा [3, p. 197, प्रमेय (64)]।

श्रीवास्तव [4, p.1, Eq. (1)] ने बहुपदों को सामान्य श्रेणी (देखें श्रीवास्तव तथा सिंह भी[5]) को निम्नवत् प्रचारित किया है–

$$S_n^m(x) = \sum_{u=0}^{[n/m]} \frac{(-n)_{mu}}{u!} A_{n,u}\, x^u \ (n = 0, 1, 2, \ldots) \tag{1.7}$$

जहाँ $m$ याहच्छिक धन पूर्णांक है तथा गुणांक $A_{n,u}$ $(n,\ u \geq 0)$ याहच्छिक अचर है जो वास्तविक या संमिश्र हैं।

## 2. मुख्य समाकल

हम निम्नांकित तीन सामान्य द्विगुण समाकलों का मान निकालेंगे–

$$\int_0^1\int_0^1 x^{\lambda-1}(1-x)^{\mu-1}\, y^{\rho-1}(1-y)^{a-2\rho}(1+ty)^{\rho-a-1}$$

$$\times\ {}_2F_1\left[\begin{matrix} a,\ b\,; \\ 1+a-b\,; \end{matrix}\ \frac{(1+t)y}{1+ty}\right]$$

$$\times\ J_s^{(\alpha_1 \beta)}(1-2x\,;\,k)\ S_n^m\left[c y^{\gamma}(1+ty)^{\gamma}(1-y)^{-2\gamma}\right]$$

$$\times\ I_{\rho_i, Q_i : r}^{M, N}\left[z x^{\sigma}(1-x)^{v}\left\{\frac{y(1+ty)}{(1-y)^2}\right\}^T \left|\begin{matrix}\ldots,\ldots \\ \ldots,\ldots\end{matrix}\right.\right] dx\, dy$$

$$= \frac{2^{\alpha}\{4(1+t)\}^{-\rho}\,\Gamma\left(1+\frac{a}{2}\right)\Gamma(1+a-b)\,(a+1)_{ks}}{\sqrt{x}\,\Gamma(1+a)\,\Gamma\left(1+\frac{a}{2}-b\right)s!}$$

$$\times \sum_{u=0}^{[n/m]}\sum_{l=0}^{s}\frac{(-n)_{mu}\,(\alpha+\beta+s+1)_{kl}(-s)_l\,c^u}{u!\,(\alpha+1)_{kl}\,l!\,\{4(1+t)\}^{\gamma u}}\,A_{n,u}$$

$$\times I^{M+2,N+3}_{\rho_i+4,Q_i+3:r}\left[z\{4(1+t)\}^{-T}\,\middle|\,\begin{array}{l}(1-\mu,\nu),(1-\lambda-kl,\sigma),\\ \left(\frac{1}{2}+\frac{a}{2}-\rho-\gamma u,T\right),\end{array}\right.$$

$$\left.\times\begin{array}{l}(1-\rho-\gamma u,T),\ldots,\ldots,(1+a-b-\rho-\gamma u,T),\\ \left(1+\frac{a}{2}-b-\rho-\gamma u,T\right),\ldots,\ldots,(1-\lambda-\mu-kl,\sigma+\nu)\end{array}\right] \quad (2.1)$$

समाकल (2.1) वैध है यदि निम्नांकित प्रतिबंधों की तुष्टि हो–

(i) $m$ याद्दच्छिक धन पूर्णांक है तथा गुणांक $A_{n,u}$ $(n,\ u \geq 0)$ याद्दच्छिक वास्तविक या संमिश्र अचर हैं।

(ii) $B = \sum_{j=1}^{N}\alpha_j - \sum_{j=N+1}^{\rho_i}\alpha_{ji} + \sum_{j=1}^{M}\beta_j - \sum_{j=M+1}^{Q_i}\beta_{ji} > 0,\ |\arg z| < \frac{1}{2}B\pi$

(iii) $\mathrm{Re}(1+a-b) > 0,\ \mathrm{Re}(\alpha) > -1,\ \mathrm{Re}(\beta) > -1,\ \gamma \geq 0,$

$\mathrm{Re}(\lambda+\sigma\xi) \geq 0,\ t > -1,\ \mathrm{Re}(\mu+\nu\xi) > 0,\ \mathrm{Re}(\rho+\gamma u+T\xi) > 0,$

$\mathrm{Re}(1+a-2\rho-2\gamma u-2T\xi) > 0$

जहाँ

$$\xi = \min_{1\leq i\leq m}\mathrm{Re}\left(b_j/B_j\right) \quad \text{तथा} \quad u = 0, 1, 2, \ldots, [n/m]$$

(iv) $\mathrm{Re}(1-2b) > 0$

$$\int_0^1 \int_0^1 x^{\lambda-1} (1-x)^{\mu-1} y^{\rho-1} (1+ty)^{\rho-a-1} (1-y)^{a-2\rho}$$

$$\times {}_3F_2 \left[ \begin{matrix} a, \frac{a}{2}+1, b; \\ \frac{a}{2}+1+a-b; \end{matrix} \frac{(1+t)y}{1+ty} \right]$$

$$\times J_s^{(\alpha, \beta)} (1-2x; k) \, S_n^m \left[ c y^{\gamma} (1+ty)^{\gamma} (1-y)^{-2\gamma} \right]$$

$$\times I_{\rho_i, Q_i : r}^{M, N} \left[ z x^{\sigma} (1-x)^{\nu} \left\{ \frac{y(1+ty)}{(1-y)^2} \right\}^T \middle| \begin{matrix} \ldots, \ldots \\ \ldots, \ldots \end{matrix} \right] dx \, dy$$

$$= \frac{2^{\alpha} \{4(1+t)\}^{-\rho} \Gamma(1+a-b) (\alpha+1)_{ks}}{\sqrt{\pi} \, \Gamma(1+a) \, s!}$$

$$\times \sum_{u=0}^{[n/m]} \sum_{l=0}^{s} \frac{(-n)_{mu} (\alpha+\beta+s+1)_{kl} (-s)_l \, c^u}{u! \, (\alpha+1)_{kl} \, l! \, \{4(1+t)\}^{\gamma u}} A_{n,u}$$

$$\times I_{\rho_i+4, Q_i+3 : r}^{M+2, N+3} \left[ z \{4(1+t)\}^{-T} \middle| \begin{matrix} (1-\mu, \nu), (1-\lambda-kl, \sigma), \\ \left( \frac{1}{2} + \frac{a}{2} - \rho - \gamma u, T \right), \end{matrix} \right.$$

$$\times \left. \begin{matrix} (1-\rho-\gamma u, T), \ldots, \ldots, (1+a-b-\rho-\gamma u, T), \\ \left( 1 + \frac{a}{2} - \rho - \gamma u, T \right), \ldots, \ldots, (1-\lambda-\mu-kl, \sigma+\nu) \end{matrix} \right] \tag{2.2}$$

अपरंच, (2.2) की वैधता के प्रतिबंध (2.1) में उल्लिखित प्रतिबंधों जैसे हैं, अन्तर इतना ही है कि यहाँ पर $\text{Re}(1-2b) > 0$ के स्थान पर $0 \le b < 1$ होता है।

$$\int_0^1 \int_0^1 x^{\lambda-1} (1-x)^{\mu-1} y^{\rho-1} (1+ty)^{\rho-a-1} (1-y)^{a-2\rho}$$

$$\times {}_4F_3 \left[ \begin{matrix} a, \frac{a}{2}+1, c, d; \\ \frac{a}{2}, 1+a-c, 1+a-d; \end{matrix} \frac{(1+t)y}{1+ty} \right]$$

$$\times J_s^{(\alpha_1 \beta)} (1-2x; k)\, S_n^m \left[ c y^{\gamma} (1+ty)^{\gamma} (1-y)^{-2\gamma} \right]$$

$$\times I_{\rho_i, Q_i : r}^{M,N} \left[ z x^{\sigma} (1-x)^{v} \left\{ \frac{y(1+ty)}{(1-y)^2} \right\}^{T} \middle| \begin{matrix} \dots, \dots \\ \dots, \dots \end{matrix} \right] dx\, dy$$

$$= \frac{2^{\alpha} \{4(1+t)\}^{-\rho} \Gamma(1+a-c)\, \Gamma(1+a-d)\, (\alpha+1)_{ks}}{\sqrt{x}\, \Gamma(1+a)\, \Gamma(1+a-c-d)\, s!}$$

$$\times \sum_{u=0}^{[m/n]} \sum_{l=0}^{s} \frac{(-n)_{mu} (\alpha+\beta+s+1)_{kl} (-s)_l\, c^u}{u!\, (\alpha+1)_{kl}\, l!\, \{4(1+t)\}^{u\gamma}} A_{n,u}$$

$$\times I_{\rho_i+5, Q_i+4 : r}^{M+3, N+3} \left[ z \{4(1+t)\}^{-T} \middle| \begin{matrix} (1-\mu, v), (1-\lambda-kl, \sigma), \\ \left( \frac{1}{2} + \frac{a}{2} - \rho - \gamma u, T \right), \end{matrix} \right.$$

$$\times \begin{matrix} (1-\rho-\gamma u, T), \dots, \dots, (1+a-c-\rho-\gamma u, T), \\ \left( 1 + \frac{a}{2} - \rho - \gamma u, T \right), (1+c-d-\rho-\gamma u, T), \dots, \dots, \end{matrix}$$

$$\times \left. \begin{matrix} (1+a-d-\rho-\gamma u, T) \\ (1-\lambda-\mu-kl, \sigma+v) \end{matrix} \right] \tag{2.3}$$

समाकल (2-3) वैध होता है यदि निम्नांकित प्रतिबन्धों की तुष्टि है–

(i) $\text{Re}(1 + a - c) > 0$, $\text{Re}(1 + a - 2c - 2d) > 0$, $\text{Re}(1 + a - d) > 0$

(ii) (2.1) में उल्लिखित (i) से होकर (iii) तक के प्रतिबंधों का समूह भी सही है।

## उपपत्तियाँ

(2.1) को स्थापित करने के लिए इसके बाम पक्ष में हम (1.7) में दिये गये $S_n^m(x)$ के निरूपणों की श्रेणी का प्रयोग करते हैं तथा I-फलन के लिए हम (1.1) में दिये गये कंटूर समाकल के मेलिन-बार्नीज प्रकारों का इस्तेमाल करते हैं और समाकलन संकलन के क्रम को बदलते हैं जो (2.1) में दिये गये प्रतिबन्धों के अन्तर्गत वैध है। तो हमें निम्नवत् प्राप्त होता है–

**(2.1)** का वाम पार्श्व

$$= \sum_{u=0}^{[n/m]} \frac{(-n)_{mu}}{u!} c^u A_{n,u}$$

$$\times \int_L \left[ \phi(\xi) z^{\xi} \int_0^1 x^{\lambda+\sigma\xi-1} (1-x)^{\mu+\nu\xi-1} J_s^{(\alpha_1 \beta)} (1-2x; k)\, dx \right.$$

$$\times \int_0^1 y^{\rho+\gamma u+T\xi-1} (1-y)^{a-2T\xi-2\gamma u-2\rho} (1+ty)^{\rho-a+\gamma u+T\xi-1}$$

$$\left. \times {}_2F_1 \left[ \begin{matrix} a, b; \\ 1+a-b; \end{matrix} \frac{(1+t)y}{1+ty} \right] dy \right] d\xi$$

अब ज्ञात परिणामों [6, p. 118, Eq (3.3)] एवं [7, p. 254, Eq. (2.1)] का प्रयोग करते हुए तथा परिणामी कंटूर समाकल की व्याख्या I-फलन के रूप में करने पर हमें तुरन्त ही (2.1) का दक्षिण पक्ष प्राप्त होता है।

द्वितीय तथा तृतीय समाकलों की उपपत्तियाँ प्रथम समाकल की ही भाँति हैं अन्तर केवल इतना ही है कि हम [7, p. 254, Eq (2.1)] के स्थान पर क्रमशः ज्ञात समाकलों [7, p. 254, Eq. (2.2)] एवं [7, p. 255, Eq. (2.3)] का उपयोग करते हैं।

## 3. विशिष्ट दशाएं

(i) यदि हम (2.1) में $m = 1$ तथा

$$A_{n,u} = \frac{(\alpha' + 1)_n \, (\alpha' + \beta' + n + 1)_u}{n! \, (\beta' + 1)_u}$$

रखें तो $S'_n(x) \to P_n^{(\alpha', \beta')}(1 - 2x)$, परिणामस्वरूप हमें निम्नांकित रोचक समाकल मिलता है—

$$\int_0^1 \int_0^1 x^{\lambda-1} (1 - x)^{\mu-1} y^{\rho-1} (1 - y)^{a-2\rho} (1 + ty)^{\rho-a-1}$$

$$\times {}_2F_1 \left[ \begin{matrix} a, b; \\ 1 + a - b; \end{matrix} \; \frac{(1 + t)y}{1 + ty} \right]$$

$$\times J_s^{(\alpha, \beta)}(1 + 2x; k) \, P_n^{(\alpha', \beta')} \left[ 1 - 2 \left\{ c y^{\gamma} (1 - y)^{-2\gamma} (1 + ty)^{\gamma} \right\} \right]$$

$$\times I^{M,N}_{\rho_i, Q_i : r} \left[ z x^{\sigma} (1 - x)^{\partial} \left\{ \frac{y(1 + ty)}{(1 - y)^2} \right\}^T \middle| \begin{matrix} \ldots, \ldots \\ \ldots, \ldots \end{matrix} \right] dx \, dy$$

$$= \frac{2^{\alpha} \{4(1 + t)\}^{-\rho} \, \Gamma\left(1 + \frac{a}{2}\right) \Gamma(1 + a - b)}{\sqrt{x} \, \Gamma(1 + a) \, \Gamma\left(1 + \frac{a}{2} - b\right)} \frac{(\alpha + 1)_{ks}}{s!} \frac{(\alpha + 1)_n}{n!}$$

$$\times \sum_{u=0}^{n} \sum_{l=0}^{s} \frac{(-n)_u}{u! \, l!} \frac{(\alpha' + \beta' + n + 1)_u}{(\beta' + 1)_u} (-1)^l \frac{(\alpha + \beta + s + 1)_{kl}}{(\alpha + 1)_{kl} \{4(1 + t)\}^{\gamma u}}$$

$$\times I^{M+2, N+3}_{\rho_i+4, Q_i+3 : r} \left[ z \{4(1 + t)\}^{-T} \middle| \begin{matrix} (1 - \mu, \nu), (1 - \lambda - kl, \sigma), \\ \left(\frac{a}{2} + \frac{1}{2} - \rho - \gamma u, T\right), \end{matrix} \right.$$

$$\times \left. \begin{matrix} (1 - \rho - \gamma u, T), \ldots, \ldots, (1 + a - b - \rho - \gamma u, T), \\ \left(1 + \frac{a}{2} - b - \rho - \gamma u, T\right), \ldots, \ldots, (1 - \lambda - \mu - kl, \sigma + \nu) \end{matrix} \right] \tag{3.1}$$

जहाँ (2.1) में बताये गये (1) से (IV) तक के प्रतिबन्धों के समूहों की तुष्टि होती है।

**(ii)** यदि हम (3.1) में $k=1$ रखें तो

$$\int_0^1\int_0^1 x^{\lambda-1}(1-x)^{\mu-1} y^{\rho-1}(1+ty)^{\rho-a-1}(1-y)^{a-2\rho}$$

$$\times {}_2F_1\left[\begin{matrix} a, b\,; \\ 1+a-b\,; \end{matrix}\ \frac{(1+t)y}{1+ty}\right]$$

$$\times \rho_n^{(\alpha_1\beta)}(1-2x)\ \rho_n^{(\alpha',\beta')}\left[2-2cy^{\gamma}(1+ty)^{\gamma}(1-y)^{-2\gamma}\right]$$

$$\times I^{M,N}_{\rho_i,Q_i:r}\left[zx^{\sigma}(1-x)^{\gamma}\left\{\frac{y(1+ty)}{(1+y)^2}\right\}^T\ \middle|\ \begin{matrix}\ldots,\ldots \\ \ldots,\ldots\end{matrix}\right] dx\,dy$$

$$= \frac{2^{\alpha}\{4(1+t)\}^{-\rho}\,\Gamma\left(1+\frac{a}{2}\right)\Gamma(1+a-b)\,(\alpha+1)_s\,(\alpha+1)_n}{\sqrt{x}\,\Gamma(1+a)\,\Gamma\left(1+\frac{a}{2}-b\right)s!\,n!}$$

$$\times \sum_{u=0}^{n}\sum_{l=0}^{s}\frac{(-n)_u(\alpha'+\beta'+n+1)_u(\alpha+\beta+s+1)_l\,c^u}{(\beta'+1)_u(\alpha+1)_l\{4(1+t)\}^{\gamma u}}$$

$$\times I^{M+2,N+3}_{\rho_i+4,Q_i+3:r}\left[z\{4(1+t)\}^{-T}\ \middle|\ \begin{matrix}(1-\mu, v),(1-\lambda-l,\sigma), \\ \left(\frac{1}{2}+\frac{a}{2}-\rho-\gamma u, T\right),\end{matrix}\right.$$

$$\left.\times\ \begin{matrix}(1-\rho-\gamma u, T),\ldots,\ldots,(1+a-b-\lambda-\gamma u, T), \\ \left(1+\frac{a}{2}-b-\rho-\gamma u, T\right),\ldots,\ldots,(1-\lambda-\mu-l,\sigma+v)\end{matrix}\right] \tag{3.2}$$

(iii) पुनः (2.1) में $n=\gamma=0$ रखें तो $S_n^m(x)$ $A_{0,0'}$ में समानीत हो जाता है और हमें निम्नांकित द्विगुण समाकल प्राप्त होता है और वह भी नवीन प्रतीत होता है—

$$\int_0^1\int_0^1 x^{\lambda-1}(1-x)^{\mu-1}\, y^{\rho-1}(1+ty)^{\rho-a-1}(1-y)^{a-2\rho}$$

$$\times\, {}_2F_1\left[\begin{matrix} a,\ b\ ; \\ 1+a-b\ ; \end{matrix}\ \frac{(1+t)y}{1+ty}\right] J_s^{(\alpha_1\beta)}(1-2x\,;\,k)$$

$$\times\, I^{M,N}_{\rho_i,Q_i:r}\left[zx^{\sigma}(1-x)^{\partial}\left\{\frac{y(1+ty)}{(1-y)^2}\right\}^T \,\middle|\, \begin{matrix}\dots,\dots\\ \dots,\dots\end{matrix}\right] dx\,dy$$

$$=\frac{2^{\alpha}\{4(1+t)\}^{-\rho}\,\Gamma\left(1+\frac{a}{2}\right)\Gamma(1+a-b)\,(\alpha+1)_{ks}}{\sqrt{x}\,\Gamma(1+a)\,\Gamma\left(1+\frac{a}{2}-b\right)s\,!}$$

$$\times\sum_{l=0}^{s}\frac{(\alpha+\beta+s+1)_{kl}\,(-s)}{(\alpha+1)_{kl}\,l\,!}$$

$$\times\, I^{M+2,N+3}_{\rho_i+4,Q_i+3:r}\left[z\{4(1+t)\}^{-T}\,\middle|\, \begin{matrix}(1-\mu,\ v),(1-\lambda-kl,\ \sigma),\\ \left(\frac{1}{2}+\frac{a}{2}-\rho,\ T\right),\end{matrix}\right.$$

$$\times\left.\begin{matrix}(1-\rho,\ T),\ \dots,\ \dots,\ (1+a-b-\rho,\ T),\\ \left(1+\frac{a}{2}-b-\rho,\ T\right),\ \dots,\ \dots,\ (1-\lambda-\mu-kl,\ \sigma+v)\end{matrix}\right] \tag{3.3}$$

(iv) अन्त में यदि हम (2.1) में $\sigma,\ v\to 0$ रखें और प्राप्त हुए व्यंजक में x समाकल का मान ज्ञात करें तो हमें निम्नांकित एकल समाकल प्राप्त होता है—

$$\int_0^1 y^{\rho-1}(1-y)^{a-2\rho}(1+ty)^{\rho-a-1}$$

$$\times\ {}_2F_1\left[\begin{matrix} a,\ b\ ; \\ 1+a-b\ ; \end{matrix}\ \frac{(1+t)y}{1+ty}\right] S_n^m\left[c y^{\gamma}(1+ty)^{\gamma}\cdot(1-y)^{-2\gamma}\right]$$

$$\times\ I^{M,N}_{\rho_i,Q_i:r}\left[\left\{\frac{y(1+tu)}{(1-y)^2}\right\}^T\left|\begin{matrix}\ldots,\ldots\\ \ldots,\ldots\end{matrix}\right.\right]dy$$

$$=\frac{2^{\alpha}\{4(1+t)\}^{-\rho}\,\Gamma\left(1+\frac{a}{2}\right)\Gamma(1+a-b)\,\Gamma(\mu)}{\sqrt{x}\,\Gamma(1+a)\,\Gamma\left(1+\frac{a}{2}-b\right)}$$

$$\times\sum_{u=0}^{[n/m]}\frac{(-n)_{mu}\,c^u}{u!\,\{4(1+t)\}^{u\gamma}}A_{n,u}$$

$$\times\ I^{M+2,N+1}_{\rho_i+2,Q_i+2:\gamma}\left[z\{4(1+t)\}^{-T}\left|\begin{matrix}(1-\rho-\gamma u,\ T),\ \ldots,\ \ldots,\\ \left(\frac{1}{2}+\frac{a}{2}-\rho-\gamma u,\ T\right),\end{matrix}\right.\right.$$

$$\times\left.\begin{matrix}(1+a-b-\rho-\gamma u,\ T),\\ \left(1+\frac{a}{2}-b-\rho-\gamma u,\ T\right),\ \ldots,\ \ldots,\end{matrix}\right] \tag{3.4}$$

(3.1) से लेकर (3.4) तक के समाकलों की वैधता के प्रतिबन्धों को मुख्य परिणाम (2.1) में उल्लिखित प्रतिबन्धों से आसानी से निकाला जा सकता है।

इस तरह हम उपर्युक्त विधियों से अनेक समाकलों को अपने समाकलों (2.2) तथा (2.3) से विशिष्ट दशाओं के रूप में प्राप्त कर सकते हैं।

## निर्देश

1. सक्सेना, वी. पी. : Proc. Nat. Acad. Sc. India, 1982, 52A, 366-375.

2. चाई, डब्लू. ए. तथा कार्लिट्ज, एल. : SIAM, Rev. 1972, 14, 494, वही. 1973, 15, 670-672.

3. श्रीवास्तव, एच. एम. तथा मनोचा, एच. एल. : A Treatise on Generating Functions, Halsted Press (Ellis Horwood Limited, Chichester), John Wiley and Sons, New York, 1984.

4. श्रीवास्तव, एच. एल. : Indian J. Math. 1972, 14, 1-6.

5. श्रीवास्तव, एच. एल. तथा सिंह, एन. पी. : Rend. Circ. Mat. Palermo 1983, (2) 32, 157-187.

6. गुप्ता, आर. : पीएच. डी. थीसिस, राजस्थान विश्वविद्यालय, 1988.

7. राठी, एन. : विज्ञान परिषद अनुसन्धान पत्रिका, 1979, 22, 253-258.

Vijnana Parishad Anusandhan Patrika, Vol. 45, No. 2, April 2002.

# ली ग्रूप के अवकल आपरेटरों के माध्यम से मैट्रिक्स आर्गुमेण्ट के बेसेल बहुपद के जनक फल

पी. एल. सेठी
गणित तथा सांख्यिकी विभाग, जैनारायण यूनिवर्सिटी, जोधपुर

तथा

एम. बी. अल-खाजेंदर
अलअज़हर यूनिवर्सिटी, गाज़ा, फिलिस्तीन

[प्राप्त — अगस्त 8, 2001]

## सारांश

प्रस्तुत प्रपत्र का उद्देश्य $p \times p$ कोटि के मैट्रिक्स सिद्धान्त तथा ली ग्रुपों के अवकल आपरेटरों के निरूपण के मध्य सम्बन्ध स्थापित करना है।

## Abstract

**Generating functions of Bessel polynomial of matrix argument through differential operators of Lie group.** *By* P. L. Sethi, Department of Mathematics and Statistics, Jai Narain Vyas University, Jodhpur and M. B. El-Khazendar, Alazhar University, Gaza, Palestine.

The aim of the present paper is to establish a fundamental relationship between matrix theory of order $p \times p$ and representation of differential operators of Lie groups to discuss certain generating functions of Bessel polynomial of matrix argument which is a based on the approach of Weisner. All the matrices are real positive symmetric definite.

## 1. प्रस्तावना

मैट्रिक्स अर्गुमेंट के बेसेल बहुपद के सबसे सुविधाजनक रूप को निम्नांकित रूप में लिखा जा सकता है।

$$J_n(S) = \frac{1}{\Gamma_p\left(n + \frac{p+1}{2}\right)} \, {}_0F_1\left(-;\, n + \frac{p+1}{2};\, S\right)$$

जहाँ $S = S' > 0, p \times p$ कोटि के वास्तविक धन संमितीय परिभाषित मैट्रिक्स है।

हाल ही में लेखकों ने[6] $p \times p$ मैट्रिक्स दशा में लागेर बहुपदों के लिए नवीन जनक फलन की स्थापना की है जिसमें वीसनर की ग्रुप थ्योरेटिक विधि[5] का प्रयोग हुआ है।

प्रस्तुत प्रपत्र का उद्देश्य मैट्रिक्स आर्गुमेंट के बेसेल बहुपदों के जनक फलनों के नवीन परिणाम प्राप्त करना है। हमने नवीन जनक फलन की स्थापना निम्न रूप में की है–

$$(1 + T)^n \, J_n\left(\frac{X}{1+T}\right) \sum_{r=0}^{\infty} \frac{1}{r!} \, J_{n-r}(X)\,(T)^{\prime} \tag{1}$$

तथा

$$(1 + T)^n \, J_n\left(\frac{X}{1-T}\right) \sum_{r=0}^{\infty} \frac{1}{r!} \, J_{n-r}(X)\,(T)^{\prime} \tag{2}$$

जहाँ **X** तथा **T**, $p \times p$ वास्तविक धन संमित मैट्रिक्स हैं तथा **I** यूनिट मैट्रिक्स है, तथा जहाँ $X = X^{-1}$ क्योंकि $|X| \# 0$.

अब **X** को निम्न रूप में दिया जाता है–

$$X = \begin{bmatrix} x & 0 & 0 \ldots 0 \\ 0 & x & 0 \ldots 0 \\ 0 & 0 & x \ldots 0 \\ . & & \\ . & & \\ . & & \\ 0 & 0 & 0 \ldots x \end{bmatrix}$$

$p \times p$ कोटि के लिए मैट्रिक्स आर्गुमेण्ट की दशा में बेसेल बहुपद हैं–

$$J_n(X) = \frac{1}{\Gamma_p(n + 3/p)} \, {}_0F_1(-;\, n + 3/p;\, -X) \tag{3}$$

जहां

$$\Gamma_p(a) = \Pi^{\frac{p(p-1)}{2}} \Gamma(a)\Gamma\left(a - \frac{1}{2}\right) \ldots \Gamma\left(a - \frac{p-1}{2}\right)$$

तथा

$${}_0F_1(-;\ n + 3/p;\ -X) = \sum_{k=0}^{\infty} \sum_{k} \frac{1}{(n + 3/p)_k} \frac{C_k(-X)}{k!} \tag{4}$$

$$\sum_{k} C_k(-X) = (tr(-X))^k \tag{5}$$

जहाँ

$$K = \left(k_1, k_2, \ldots, k_p\right), k_1, k_2 + \ldots + k_p = k,\ k_1 \geq k_2 \geq \ldots \geq k_p \geq 0$$

$\sum_r$ से संकलन का अनृण संख्या **K** के समस्त विभाजन का **p** भागों से अधिक को नहीं दर्शाता। **Ck (X)** जोनल बहुपद है[4] और

$$(a)_k = \prod_{j=1}^{p}\left(a - \frac{j-1}{2}\right) \tag{6}$$

## 2. रेखीय अवकल आपरेटर

निम्नांकित अवकल आवर्तन सम्बन्धों की तुष्टि के द्वारा हम बेसेल बहुपद $J_n(X)$ के लिए जनक फलन प्राप्त करेंगे जहाँ **n** ऋण संख्या है।

$$\frac{d}{dX} J_n(X) = X^{-1}\left(XJ_{n-1}(X) - nJ_n(X)\right) \tag{7}$$

$$\frac{d}{dX} J_n(X) = X^{-1}\left(nJ_n(X) - XJ_{n+1}(X)\right) \tag{8}$$

ये दो स्वतन्त्र अवकल आवर्तन सम्बन्ध रेखीय सामान्य समाकल समीकरणों को निर्धारित करते हैं जो रेनविले[3] द्वारा पहले ही निम्नांकित रूप में परिभाषित है–

$$X^2 \frac{d^2}{dX^2} J_n(X) + X\frac{d}{dX} J_n(X) + \left(X^2 - n^2\right)J_n(x) = 0 \tag{9}$$

हम जनकफल **G (X, Y)** की खोज में हैं जिससे जनक फलन की परिभाषा

$$G(X,\ Y) = \sum_{n} g_n J_n(X)\, Y^n \tag{10}$$

रूप में व्यक्त की जा सके जहाँ $g_n$ स्वतन्त्र है **X** तथा **Y** से।

## 3. रेखीय अवकल आपरेटर

बेसिल बहुपदी मैट्रिक्स आर्गुमेंट के लिए हम प्रथम कोटिक रेखीय अवकलन आपरेटर **B** तथा **C** ज्ञात करेंगे जिससे कि

(i) $$B\left[J_n(X)\, Y^n\right] = J_{n-1}(X)\, Y^{n-1} \qquad n \geq 1 \tag{11}$$

(ii) $$sC\left[J_n(X)\, Y^n\right] = J_{n+1}(X)\, Y^{n+1} \qquad n \geq 1 \tag{12}$$

**(i) की उपपत्ति**

माना कि

$$B = B_1(X,\ Y)\,\frac{\partial}{\partial X} + B_2(X,\ Y)\,\frac{\partial}{\partial Y} + B_0(X,\ Y)$$

तथा

$$B = \left[J_n(X)\, Y^n\right]$$

$$= B_1\,\frac{\partial}{\partial X}\left[J_n(X)\, Y^n\right] + B_2\,\frac{\partial}{\partial Y}\left[J_n(X)\, Y^n\right] + B_0\left[J_n(X)\, Y^n\right] \tag{13}$$

जहाँ $\mathbf{B_i}$ **(i = 0, 1, 2)** फलन है **X** तथा **Y** का जो **n** से स्वतन्त्र है। अब (7) की सहायता से

$$B\left[J_n(X)\, Y^n\right] =$$

$$= B_1 X^{-1} Y^n \Big( X J_{n-1}(X) - n J_n(X)$$

$$+ B_2 J_n(X)\left(nY^{n-1}\right)\Big) + B_n J_n(X)\, Y^n \tag{14}$$

$J_{n-1}(X)\,Y^{n-1}$ के गुणांक को X तथा Y से स्वतन्त्र बनाने के लिए तथा $J_n(X)\,Y^n$ के गुणांक को शून्य बनाने हेतु हम $B_1 = Y^{-1}$, $B_2 = X^{-1}$ तथा $B_0 = 0$ चुनते हैं

तो (14) का रूप

$$B\left[J_n(X)\,Y^n\right] = J_{n-1}(X)\,Y^{n-1}$$

हो जाता है जो (11) है

और

$$B = Y^{-1}\frac{\partial}{\partial X} - X^{-1}\frac{\partial}{\partial Y} \tag{15}$$

**2. की उपपत्ति**

इसी तरह आर्वतन सम्बन्ध (8) का प्रयोग करने पर

$$C\left[J_n(X)\,Y^n\right] = J_{n+1}(X)\,Y_{n+1}$$

हमें प्राप्त होता है जो (12) है तथा

तथा

$$C = Y\frac{\partial}{\partial X} - X^{-1}Y^2\frac{\partial}{\partial y} \tag{16}$$

**4. आपरेटरों का समूह**

प्रथम रेखीय अवकल आपरेटर

$$\left.\begin{aligned} A &= Y\frac{\partial}{\partial Y} \\ B &= Y^{-1}\frac{\partial}{\partial X} + X^{-1}\frac{\partial}{Y} \\ C &= Y\frac{\partial}{\partial X} - X^{-1}Y^2\frac{\partial}{\partial Y} \\ E &= 1 \end{aligned}\right\} \tag{17}$$

तुष्ट करते हैं

$$\left.\begin{aligned} &(i) \quad [A, B] = -B \\ &(ii) \quad [A, C] = -C \\ &(iii) \quad [C, B] = -2X^{-2}A \\ &(iv) \quad [E, A] = [E, B] = [E, C] = 0 \end{aligned}\right\} \tag{18}$$

**(i) की उपपत्ति**

माना कि U फलन है X तथा Y का तो

$$[A + B]\,U = (AB - BA)\,U \tag{19}$$

अब

$$(AB - BA)\,U = \left(Y\frac{\partial}{\partial Y}\right)\left(Y^{-1}\frac{\partial U}{\partial X} + X^{-1}\frac{\partial U}{\partial Y}\right) - \left(Y^{-1}\frac{\partial}{\partial X} + X^{-1}\frac{\partial}{\partial Y}\right)\left(Y\frac{\partial U}{\partial Y}\right) \tag{20}$$

यहाँ पर

$$X = \begin{bmatrix} x & 0 & 0 \ldots 0 \\ 0 & x & 0 \ldots 0 \\ 0 & 0 & x \ldots 0 \\ \cdot & & \\ \cdot & & \\ \cdot & & \\ \cdot & & \\ 0 & 0 & 0 \ldots x \end{bmatrix}_{p\times p} \quad ; |X| = \left(x^p \neq 0\right)$$

$$Y = \begin{bmatrix} y & 0 & 0 \ldots 0 \\ 0 & y & 0 \ldots 0 \\ 0 & 0 & y \ldots 0 \\ \cdot & & \quad\cdot \\ \cdot & & \quad\cdot \\ \cdot\cdot & & \\ \cdot & & \quad\cdot \\ \cdot & & \quad\cdot \\ 0 & 0 & 0 \ldots y \end{bmatrix}^{p\times p} \quad ; |Y| = y^p \neq 0$$

तथा

$$\frac{\partial}{\partial Y} = \begin{bmatrix} \frac{\partial}{\partial y} y & 0 & 0 & \dots & 0 \\ 0 & \frac{\partial}{\partial y} y & 0 & \dots & 0 \\ 0 & 0 & \frac{\partial}{\partial y} y & \dots & 0 \\ \cdot & & & & \cdot \\ \cdot & & & & \cdot \\ \cdot & & & & \cdot \\ 0 & 0 & 0 & \dots & \frac{\partial}{\partial y} y \end{bmatrix}_{p \times p} = \begin{bmatrix} 1 & 0 & 0 & \dots & 0 \\ 0 & 1 & 0 & \dots & 0 \\ 0 & 0 & 1 & \dots & 0 \\ \cdot & & & & \cdot \\ \cdot & & & & \cdot \\ \cdot & & & & \cdot \\ 0 & 0 & 0 & \dots & 1 \end{bmatrix}_{p \times p} = I$$

और चूँकि

$$Y^{-1} = \frac{adj\,|Y|}{\partial Y}$$

$$= \frac{1}{y^p} \begin{bmatrix} y^{p-1} & 0 & 0 & \dots & 0 \\ 0 & y^{p-1} & 0 & \dots & 0 \\ 0 & 0 & y^{p-1} & \dots & 0 \\ \cdot & & & & \cdot \\ \cdot & & & & \cdot \\ \cdot & & & & \cdot \\ 0 & 0 & 0 & \dots & y^{p-1} \end{bmatrix}_{p \times p}$$

$$= \begin{bmatrix} y^{-1} & 0 & 0 & \dots & 0 \\ 0 & y^{-1} & 0 & \dots & 0 \\ 0 & 0 & y^{-1} & \dots & 0 \\ \cdot & & & & \cdot \\ \cdot & & & & \cdot \\ \cdot & & & & \cdot \\ 0 & 0 & 0 & \dots & y^{-1} \end{bmatrix}_{p \times p}$$

$$\frac{\partial}{\partial Y}\left(Y^{-1}\right)=\begin{bmatrix}\frac{\partial}{\partial y}y^{-1} & 0 & 0 & \dots & 0\\ 0 & \frac{\partial}{\partial y}y^{-1} & 0 & \dots & 0\\ 0 & 0 & \frac{\partial}{\partial y}y^{-1} & \dots & 0\\ \cdot & & & & \cdot\\ \cdot & & & & \cdot\\ \cdot & & & & \cdot\\ 0 & 0 & 0 & \dots & \frac{\partial}{\partial y}y^{-1}\end{bmatrix}_{p\times p}$$

$$=\begin{bmatrix}-y^{-2} & 0 & 0 & \dots & 0\\ 0 & -y^{-2} & 0 & \dots & 0\\ 0 & 0 & -y^{-2} & \dots & 0\\ \cdot & & & & \cdot\\ \cdot & & & & \cdot\\ \cdot & & & & \cdot\\ 0 & 0 & 0 & \dots & -y^{-2}\end{bmatrix}_{p\times p}$$

$$=\frac{-1}{y^2}=-y^{-2}I \tag{21}$$

इसी तरह

$$\frac{\partial}{\partial X}\left(X^{-1}\right)=\begin{bmatrix}-x^{-2} & 0 & 0 & \dots & 0\\ 0 & -x^{-2} & 0 & \dots & 0\\ 0 & 0 & -x^{-2} & \dots & 0\\ \cdot & & & & \cdot\\ \cdot & & & & \cdot\\ \cdot & & & & \cdot\\ 0 & 0 & 0 & \dots & -x^{-2}\end{bmatrix}_{p\times p}$$

$$=\frac{-1}{x^2}=-x^{-2}I \quad (22$$

अतः $(AB-BA)U=\left(Y\frac{\partial}{\partial Y}\right)\left(Y^{-1}\frac{\partial U}{\partial X}+X^{-1}\frac{\partial u}{\partial y}\right)-\left(Y^{-1}\frac{\partial}{\partial X}+X^{-1}\frac{\partial}{\partial Y}\right)\left(Y\frac{\partial U}{\partial Y}\right)$

$$= Y\frac{\partial}{\partial Y}\left(Y^{-1}\frac{\partial U}{\partial X}\right) + Y\frac{\partial}{\partial Y}\left(X^{-1}\frac{\partial u}{\partial y}\right) - Y^{-1}\frac{\partial}{\partial X}\left(y\frac{\partial u}{\partial y}\right) - X^{-1}\frac{\partial}{\partial y}\left(y\frac{\partial u}{\partial y}\right)$$

$$= \frac{-1}{Y}\frac{\partial U}{\partial X} - X^{-1}\, I\frac{\partial u}{\partial y}$$

जहाँ $\qquad \frac{\partial}{\partial Y\,\partial X} = \frac{\partial}{\partial X\,\partial Y}$

$$= -\,Y^{-1}\frac{\partial U}{\partial X} - X^{-1}\frac{\partial U}{\partial Y} = -\,BU$$

इसलिए $\qquad [A,\ B] = -\,B$

इसी तरह हम अन्य सम्बन्धों को सिद्ध कर सकते हैं। इसलिए ये कम्यूटेटर सम्बन्ध दिखलाते हैं कि आपरेटर **A, B, C, E** ली ग्रूप उत्पन्न करते हैं।

अब हम आपरेटर **B** तथा **C** से प्रत्येक द्वारा जनित ग्रुप के विस्तृत रूपों को व्यक्त करेंगे जो इस प्रकार हैं

$$\exp(bB)f(X,\ Y) = f\left[\frac{XY}{Y + bI},\ Y + bI\right] \tag{23}$$

$$\exp(c\,C)f(X,\ Y) = f\left[\frac{XY}{Y + bI},\ Y - bI\right] \tag{24}$$

जहाँ **f (X, Y) X** तथा **Y** का फलन है और **b** तथा **c** कोई स्केलर गुणांक है।

## 5. जनक फलन

चूँकि $\mathbf{J_n(X)\,Y^n}$ समीकरणk (9) बेसल अवकल का हल है अतः हम दो दशाओं पर विचार करते हुए जनक फलन ज्ञात करते हैं।

**दशा 1** : $b = 1,\ c = 0$

**दशा 2** : $b = 0,\ c = 1$

**दशा 1** : (23) में $b = 1,\ c = 0$ रखने पर $f(X,\ Y) = J_n(X)\,Y^n$

हमें ज्ञात है कि

$$\exp(B)\left[J_n(X)Y^n\right] = (Y+I)^n J_n\left(\frac{XY}{Y+I}\right) \tag{25}$$

माना कि

$$G(X, Y) = Y^n\left(I+Y^{-1}\right)^n J_n\left(\frac{XY}{Y+I}\right)$$

**G (X, Y)** को निम्न रूप में लिखा जा सकता है

$$G(X, Y) = Y^n\left(I+Y^{-1}\right)^n J_n\left(\frac{X}{1+y^{-1}}\right) \tag{26}$$

**(25)** में **(11)** का सम्प्रयोग करने पर

$$\exp(B)\left[J_n(X)Y^n\right] = \sum_{r=0}^{\infty}\frac{I}{r!}J_{n-r}(X)\,Y^{n-r} \tag{27}$$

इसलिए **(26)** तथा **(27)** में $Y^{-1}$ के स्थान पर **T** रखने पर हमें

$$\left(I+Y^{-1}\right)^n J_n\left(\frac{X}{1+y^{-1}}\right) = \sum_{r=0}^{\infty}\frac{I}{r!}J_{n-r}(X)\,Y^{-r}$$

प्राप्त होता है और तब हमें जनक सम्बन्ध **(1)** प्राप्त होता है।

**दशा 2** : दशा **1** की विधि का प्रयोग करने पर। $b = 0$, $c = 1$ रखने पर हमें **(24)** तथा **(12)** से **(2)** में दिया हुआ जनक फलन प्राप्त होता है।

## निर्देश

1. मथाई, ए. एम. : Jacobians of matrix trasformation and functions of matrix argument, World Scientific Publishing न्यूयार्क (1997).

2. ब्राइड, ई. बी. सी. : Obtaining generating functions (Springer Tracts in National Philosophy) Springer Verlag, न्यूयार्क, बर्लिन (1971).

3. रेनविले, ई. डी. : Special function, McMillan & Co. न्यूयार्क (1960).

4. सुब्रमन्यम, के. : Sankhya, 1976, 38, 4, 221-258.

5. वीसनर, एल. : Pacific J. Math, 1955, **5**, 1033-1039.

6. सेठी, पी. एल. तथा अल-खाजेन्दर, एम. बी. (प्रेषित).

Vijnana Parishad Anusandhan Patrika, Vol. 45, No. 2, April 2002.

# राजस्थान में भालू (*मैल्यूर्सस अर्सिनस*) का वितरण

सतीश कुमार शर्मा
क्षेत्रीय वन अधिकारी (वन्य जीव), फुलवारी वन्य जीव अभयारण्य,
कोटडा, जिला उदयपुर (राजस्थान)

[प्राप्त—जनवरी 7, 2002]

## सारांश

प्रस्तुत पत्र में राजस्थान में भालू के वितरण संबंधी जानकारी दी गई है। वर्तमान में यह वन्य प्राणी राजस्थान के दक्षिणी एवं दक्षिण-पूर्वी भू-भाग में फैला हुआ है। राज्य के पश्चिमी, उत्तरी एवं उत्तर-पूर्वी भाग में वर्तमान में यह प्रजाति उपस्थित नहीं है।

## Abstract

**Distribution of Sloth Bear (*Melursus ursinus*) in Rajasthan.** By Satish Kumar Sharma, Range Forest Officer (Wildlife), Phulwari Wildlife Sanctuary, Kotra, District Udaipur (Raj.).

In the present paper, an account has been given about the present distribution of the Sloth Bear (Melursus ursinus) in Rajasthan. This wild animal is confined to the southern and south-eastern parts of Rajasthan State. At present it is not distributed in western, northern and north-eastern parts of the State.

भारत में भालुओं की चार जातियां मिलती हैं जिनके नाम स्लॉथ बीयर (Mehursus ursinus), भूरा भालू (Ursus arctos), हिमालयन काला भालू (Selenarctos thibetanus) एवं मलायन सूर्य भालू (Helarctos malayanus) हैं।[6] इनमें से भालू की राजस्थान में एक ही जाति मिलती है जो तकनीकी रूप से मैल्यूर्सस अर्सिनस है। वन्यप्राणी (सुरक्षा) अधिनियम 1972 की अनुसूची II के भाग II का सदस्य होने से यह एक संरक्षित प्राणी है। निश्चय रूप से यह सघन वनों में रहने वाली प्रजाति है जो राजस्थान में राज्य के सघन वन क्षेत्रों तक सीमित है। वनों में व वनों की परिधि पर रहने वाले लोगों का भालू से खूब परिचय है। बाघ एवं तेन्दुओं की अपेक्षा राजस्थान के लोग

**सारणी 1**

**राजस्थान में भालू की उपस्थिति जानने हेतु सर्वे का विवरण**

| नाम क्षेत्र | जिला | उपस्थिति | मुख्य इको—क्षेत्र |
|---|---|---|---|
| फुलवारी अभयारण्य | उदयपुर | + | 1 |
| सज्जनगढ़ अभयारण्य | उदयपुर | – | 1 |
| सोम (पार्ट द्वितीय) वन खण्ड (प्रादेशिक रेन्ज, झाडोल) | उदयपुर | + | 1 |
| सामोली, तिनसारा, लादन, मेरपुर वन खण्ड (प्रादेशिक रेन्ज, कोटड़ा) | उदयपुर | + | 1 |
| नाल सान्डोल, झमेरी, गुजरी की नाल वन क्षेत्र (प्रादेशिक रेन्ज, झाड़ोल) | उदयपुर | – | 1 |
| रामकुण्डा वन खण्ड (प्रादेशिक रेन्ज,ओगणा) | उदयपुर | + | 1 |
| खोखरिया की नाल (प्रादेशिक रेन्ज, देवला) | उदयपुर | + | 1 |
| नाल मोखी वन खण्ड (सामाजिक वानिकी रेन्ज, गोगुन्दा) | उदयपुर | – | 1 |
| माउन्ट आबू वन्य जीव अभयारण्य | सिरोही | + | 1 |
| कुंभलगढ़ वन्यजीव अभयारण्य | राजसमन्द | + | 1 |
| रावली टाटगढ़ वन्य जीव अभयारण्य | अजमेर | + | 1 |
| नाहरगढ़ वन्य जीव अभयारण्य | जयपुर | – | 1 |
| जमवारामगढ़ अभयारण्य | जयपुर | – | 1 |
| बाघ परियोजना, सरिस्का | अलवर | – | 1 |
| बाघ परियोजना, रणथम्भौर | सवाई माधोपुर | + | 2 |
| केवलादेव राष्ट्रीय उद्यान | भरतपुर | – | 3 |
| दर्रा अभयारण्य | कोटा | + | 2 |
| जवाहर सागर वन्य जीव अभयारण्य | बूंदी | + | 2 |
| रामगढ़ विषधारी वन्य जीव अभयारण्य | बूंदी | + | 2 |
| कैलादेवी वन्य जीव अभयारण्य | करौली | + | 2 |
| मरू राष्ट्रीय उद्यान | जैसलमेर | – | 4 |
| भैंसरोड़गढ़ वन्य जीव अभयारण्य | चित्तौड़गढ़ | + | 2 |
| सवाई मानसिंह वन्य जीव अभयारण्य | सवाई माधोपुर | + | 2 |

+ = उपस्थित, – = अनुपस्थित, 1 = अरावली पर्वतमाला, 2 = विंध्याचल पर्वतमाला, 3 = यमुना का पुराना मैदान, 4 = थार रेगिस्तान

भालू को ज्यादा जानते-पहचानते हैं क्योंकि अक्सर भालू के आक्रमण के प्रकरण हर साल होते रहते हैं जबकि बाघ-तेन्दुओं के आक्रमण के प्रकरण नहीं के बराबर होते हैं। महुआ बीनने के मौसम में भालूओं के हमलों की कई बार सूचनायें मिलती रहती हैं।

भालू राजस्थान के वनों की एक महत्त्वपूर्ण वन्य प्रजाति है। अतः इस पर राजस्थान के परिप्रेक्ष्य में प्रकाश डालना जरूरी है। राजस्थान में भालू की उपस्थिति/अनुपस्थिति सम्बन्धी सूचनायें अभयारण्य एवं राष्ट्रीय उद्यानों के परिप्रेक्ष्य में तो अपेक्षाकृत अच्छी तरह उपलब्ध हैं परन्तु संरक्षित क्षेत्रों के बाहर वितरण पर अपूर्ण जानकारी ही उपलब्ध है। प्रस्तुत पत्र में संरक्षित क्षेत्रों के बाहर के क्षेत्रों से सम्बन्धित जानकारी भी दी गई है। साथ ही सौ वर्ष पूर्व एवं वर्तमान में वितरण रेंज का निर्धारण भी किया गया है।

## प्रयोगात्मक

वर्ष 1980 से 2001 तक राजस्थान के वनों में राज्य सेवा के दौरान हुये अनुभव, प्रेक्षणों एवं वन्य प्राणी गणना सूचनाओं से इस प्राणी के बारे में जानकारियाँ जुटाई गई हैं। वनों में रहने वाले वनवासी इस प्राणी के बारे में सूचना के अच्छे स्त्रोत साबित हुये हैं। जिन लोगों पर भालुओं के आक्रमण हुए उनसे भी सूचना संग्रहीत की गई। पुराने प्रकाशित वैज्ञानिक साहित्य एवं गजेटियरों का भी अध्ययन किया गया। अप्रत्यक्ष प्रमाण जैसे वृक्षों पर खरोंच के निशान, भूमि पर खोदने के निशान, विष्ठा, पगमार्क, दीमकघरों की टूटफूट आदि को भी भालू की उपस्थिति निर्धारण करने में एक पैरामीटर की तरह प्रयुक्त किया गया।

## परिणाम तथा विवेचना

वनों में रहने के दौरान किये सर्वे एवं वन्य प्राणी गणना रिपोर्टों के आधार पर भालू की राजस्थान के जिन क्षेत्रों में उपस्थिति सिद्ध हुई हैं वे सारणी 1 में अंकित हैं।

इस सारणी से स्पष्ट है कि वर्तमान में भालू दक्षिण अरावली एवं विंध्याचल पर्वतमाला के धौक वनों में (दक्षिण-पूर्वी राजस्थान) फैला हुआ है (चित्र 1)। अरावली पर्वतमाला का पश्चिमी ढाल, पश्चिम दिशा में इसकी अंतिम वितरण सीमा है। यह जाति राज्य के रेगिस्तानी क्षेत्र में पूर्णतया अनुपस्थित है। रेगिस्तानी जिलों में केवल जालौर जिले में सुंडामाता वन क्षेत्र (जसवन्तपुरा रेंज) में ही वर्तमान में रीछ उपस्थित है (श्री भरत तैमनी, उप वन संरक्षक, निज पत्राचार)। सुंडामाला एक सघन वन क्षेत्र है जो सिरोही जिले की सीमा से सटा हुआ है। सुंडामाता के बाद पश्चिम में चलने पर वर्तमान में रीछ कहीं उपलब्ध नहीं हैं। अरावली के पश्चिम ढाल पर रणकपुर-सादडी तक रीछ उपस्थित है। राजसमन्द जिले की नाथद्वारा तहसील के हल्दीघाटी क्षेत्र में भी रीछ उपलब्ध है (श्री कृष्ण श्रीमाली, निजी पत्राचार)।

एडम[1] के अनुसार भालू सिरोही, जसवन्तपुरा, जालौर एवं सिवाना तक फैला हुआ था। सिवाना बाडमेर जिले का एक क्षेत्र है लेकिन एडम के बाद विगत 100 वर्षों के उपरान्त वर्तमान

भालू का वितरण क्षेत्र

(जिले 1 = भरतपुर, 2 = दौसा, 3 = जयपुर, 4 = अजमेर, 5 = पाली, 6 = बाड़मेर 7 = जालौर 8 = राजसमन्द, 9 = भीलवाड़ा, 10 बूंदी, 11 = टोंक, 12 = धौलपुर, 13 = सवाई माधोपुर एवं करौली, 14 = कोटा, 15 = बारा, 16 = झालावाड़, 17 = चित्तौड़गढ़, 18 = बांसवाड़ा, 19 = डूंगरपुर, 20 = उदयपुर, 21 = सिरोही)

चित्र 1 : सन् 1900 में राजस्थान में भालू का वितरण क्षेत्र

में स्थिति बदल चुकी है। अब सिवाना एवं जालौर में भालू नहीं है। केवल जसवन्तपुरा क्षेत्र एवं सिरोही में ही, खासकर माउन्ट आबू क्षेत्र में भालू बचा है (चित्र 2)।

किसी समय पूरे दक्षिण अरावली संभाग में रीछों का बाहुल्य था लेकिन अब डूंगरपुर एवं बाँसवाड़ा जिलों में यह प्रजाति लगभग समाप्त हो चुकी है। कुछ वर्ष पूर्व डूंगरपुर जिले की बीछीवाड़ा रेंज के सागवान वनों में एक रीछ के होने की जानकारी मिली थी (श्री फूलसिंह, क्षेत्रीय वन

भालू का वितरण क्षेत्र

चित्र 2 : सन् 2000 में राजस्थान में भालू का वितरण क्षेत्र

अधिकारी, निजी पत्राचार)। बिछीवाडा रेंज, उदयपुर जिले की खैरवाडा रेंज से सटी हुई है। चूंकि उदयपुर जिले में फुलवारी अभयारण्य एवं इसके 50 किलोमीटर दूर गुजरात राज्य में बनासकाँठा जिले का ''बालाराम अम्बाजी भालू अभयारण्य'' भालू बाहुल्य क्षेत्र हैं अतः इन क्षेत्रों से भालू गरणवास क्षेत्र के वनों से होकर खैरवाड़ा वन क्षेत्र में होकर बिछीवाड़ा पहुँच सकते हैं। साथ ही राजस्थान राज्य की झाड़ोल तहसील की दक्षिण दिशा में सटे गुजरात के वणज क्षेत्र (रेंज विजयनगर) के सागवान वनों में भी भालू हैं। इस क्षेत्र के भालू भी राजस्थान के गरणवास या गुजरात के श्यामलाजी वन क्षेत्रों से होकर डूंगरपुर जिले के वन क्षेत्रों तक जा सकते हैं। परन्तु धीरे-धीरे वनों की निरन्तरता कम होने से एवं मानवीय व्यवधान बढ़ने से ''वन गमन पथों'' (forest corridors) की उपलब्धता न केवल बाधित हो रही है अपितु समाप्त भी हो रही है, जिससे पश्चिम दिशा से

भालू डूंगरपुर तक नहीं पहुँच पा रहे हैं। हालांकि इक्का—दुक्का भालू डूँगरपुर जिले में रेकार्ड होते रहते हैं जो उनके सीमित आवागमन/उपस्थिति का संकेत है। बाँसवाड़ा जिले में भी वर्तमान में भालू की उपस्थिति दर्ज नहीं हो रही है। इन दोनों जिलों में पूर्व दिशा से भी भालू आवागमन संभव है परन्तु अब खंडित वन निरन्तरता से संभवतः आवागमन बाधित हुआ है।

इस समय सर्वाधिक भालू माउण्ट आबू, कुंभलगढ़, फुलवारी, रणथम्भोर एवं कैवादेवी संरक्षित क्षेत्रों में हैं।

राजस्थान के कई गांव रीछों की उपस्थिति के कारण ही अपना नाम पा सके हैं। राजसमन्द जिले की कुम्भलगढ़ तहसील में रींछेड़, उदयपुर जिले की गोगुन्दा तहसील का रींछवाडा एवं झाडोल तहसील का रिछादर लोकमत के अनुसार वहाँ कभी रींछों के बाहुल्य के कारण ही अपना रींछ आधारित नाम पा सके हैं[10]। झालावाड़ जिले में रींछवा गांव, जो झालावाड़-भोपाल मार्ग पर स्थित है, रीछों की उपस्थिति के कारण ही सम्भवतः अपना यह नाम अर्जित कर सका है। चित्तौड़गढ़ जिले में भी रींछी गांव के आसपास रीछों की उपस्थिति दर्ज है। इस गांव का नामकरण भी इसी तरफ संकेत करता है।

जिला गजेटियरों के अध्ययन से पता चलता है कभी भालू राजस्थान में उत्तर एवं पूर्व दिशा में काफी दूर तक फैला था। सहगल[6] द्वारा लिखे भरतपुर के गजेटियर से पता चलता है कि भरतपुर क्षेत्र में भी कभी भालू था। भरतपुर जिले के वन विहार में भालू की उपस्थिति बताई गई है जो जिला विभाजन के बाद इस समय धौलपुर जिले में है। नारायण[5] ने अपने शोध प्रबंध में ''गजेटियर ऑफ ईस्टर्न राजपूताना स्टेट'' के लेखक मेजर एच. ई. ब्रुकमैन की टिप्पणी को उद्घाटित करते हुये बताया है कि ब्रुकमैन के अनुसार केवलादेव घना तक में भालू विद्यमान थे। उनका कहना है कि घना से दक्षिण-पश्चिम में 25 किमी. दूर ''झील का वाडा'' में भालुओं का बाहुल्य था। उनका मत है कि संभवतः बाद में जल प्लावन से दलदली/नम आवास पनप जाने से भालू हेतु यह क्षेत्र अनुपयुक्त हो गया। यह गजेटियर वर्ष 1902 में लिखा गया था यानी लगभग 100 वर्ष पूर्व केवलादेव घना में भालू जाति विद्यमान थी।

गुप्ता[4] द्वारा जबलपुर जिले के गजेटियर में लिखा गया है कि भालू जयपुर जिले में पूर्व में उपस्थित था। अग्रवाल[2] द्वारा सीकर जिले के गजेटियर में भालू होने की कोई सूचना दर्ज नहीं है। राम[7] द्वारा लिखे अलवर के गजेटियर में भी भालू संबंधी कोई सूचना उपलब्ध नहीं है। भले ही कभी जयपुर जिले में भालू रहा हो लेकिन आज जयपुर, दौसा, अलवर, भरतपुर जिले में भालू बिल्कुल नहीं है। परन्तु रियासत काल में जब मानवीय आबादी कम थी, जयपुर के नाहरगढ़, जमवारामगढ़ तथा अलवर के सरिस्का क्षेत्र के वनों में निरन्तरता थी। इन तीनों ही जगहों पर वनों की प्रकृति व आवासीय विशिष्टताएं भी काफी समान हैं। तीनों ही धौक वन (*Anogeissus pendula*) हैं। अतः यदि जयपुर में भालू थे तो वे आसानी से सरिस्का पहुँच सकते थे अतः उनकी निरन्तरता जयपुर से आगे भी रही होगी।

अजमेर जिले के उत्तरी भाग में भी वर्तमान में भालू कहीं नहीं हैं। इस जिले के दक्षिण भाग में रावली टाटगढ़ अभयारण्य में अभी भी भालू विद्यमान हैं। यह क्षेत्र कुम्भलगढ़ अभयारण्य के काफी पास है तथा प्राचीन समय में कुम्भलगढ़ एवं रावली टाटगढ़ के वनों में भी निरन्तरता थी तथा दोनों क्षेत्रों में भालू आते जाते थे। परन्तु समय के साथ दोनों अभयारण्यों के बीच के वनों की भौतिक निरन्तरता समाप्त होती जा रही है।

पूर्व में उदयपुर संभाग में भालू काफी फैला हुआ था लेकिन अब यह प्रजाति झाड़ोल व कोटड़ा दो तहसीलों में सीमित हो गई है। कभी-कभी गोगुन्दा एवं खैरवाड़ा तहसीलों के वे क्षेत्र जो झाडोल एवं कोटडा से जुड़े हुए हैं वहाँ भालू के मिलने की सूचनाएं मिलती हैं। इस समय उदयपुर जिले में सबसे ज्यादा भालू झाड़ोल एवं कोटडा तहसील में ही हैं। स्मरण रहे इन दोनों तहसीलों में ही फुलवारी अभयारण्य स्थित है जो भालू की अच्छी शरणस्थली है। इन दोनों तहसीलों में अभयारण्य के बाहर अन्य क्षेत्रों जैसे— सोम (द्वितीय), सामोली, तिनसारा, लादन, मेरपुर, रामकुण्डा, खोखरिया की नाल आदि वन खण्डों में भी भालू देखे जा सकते हैं।

दक्षिण राजस्थान में फुलवारी अभयारण्य के डैया-अम्बासा क्षेत्र में गूलर (Ficus glomerata) के वृक्षों पर भालूओं के चढ़ने से बने नाखूनों की खरोंचों के निशान भालुओं की उपस्थिति एवं गतिविधियों को दर्शाने वाले अच्छे प्रमाण हैं। ये खरोंचों के निशान गूलर के वृक्षों पर जगह-जगह देखे जा सकते हैं। फुलवारी अभयारण्य में बिरोठी नाके के वन क्षेत्र में मई, 2001 को एक विशाल अर्जुन (*Terminalia arjuna*) वृक्ष पर मधुमक्खी का शहद खाने के लिये चढ़ते भालू को बार-बार इसलिये फिसलना पड़ा क्योंकि वृक्ष की मोटाई अत्यधिक थी। उसके बार-बार फिसलने से सारे तने पर खरोंचों के निशान भर गये (चित्र 3)। लेकिन अंततः भालू चढ़ने में सफल रहा एवं उसने बड़ी मधुमक्खी (Apis dorsata) का शहद खा लिया।

उदयपुर संभाग में जयसमंद अभयारण्य में भी भालू थे[3], लेकिन अब इस अभयारण्य में भालू नहीं हैं। जयसमंद क्षेत्र में सटे सलुम्बर क्षेत्र में भी वर्तमान में भालू ज्ञात नहीं है। जयसमन्द एवं सज्जनगढ़, उदयपुर ये दो ऐसे अभयारण्य हैं जिनमें शुष्क नाले हैं जिनमें केवल वर्षा में तेज वर्षा होने पर ही बहाव की स्थिति रहती है। इन शुष्क नालों में गूलर वृक्ष बहुत ही कम हैं जबकि गूलर भालू का प्रिय भोजन है। फुलवारी अभयारण्य में भी भालू का गूलर ही प्रिय भोजन है, जहाँ नम, बारहमासी या अर्द्ध बारहमासी नालों में गूलर वृक्ष काफी हैं जो भालू को पर्याप्त भोजन प्रदान करते हैं।

आबू पर्वत पर गूलर के अलावा लैण्टाना *(Lantana camara)* के फल भी भालू का प्रिय भोजन हैं। इस अभयारण्य में लैन्टाना बहुत अधिक फैल चुका है। भालू लैन्टाना के फलों को खाता है तथा अपने मल द्वारा बीजों को दूर-दूर तक फैलाता है। आबू पर्वत में भालू बेर के फलों पर भी बहुत निर्भर करता है। तलहटी क्षेत्र में बेरों के बागों में फल खाने हेतु भालू ऊपर से उतर कर नीचे पहुँच जाते हैं तथा फल खाते हैं। इस तरह बेर के मौसम में आबू पर्वत अभयारण्य में भालुओं में गमन कर (Vertical migration) नीचे चले आने की प्रवृत्ति है।

चित्र 3 : अर्जुन के वृक्ष पर रीछ के चढ़ने के निशान।

**कृतज्ञता-ज्ञापन**

लेखक वन विभाग, राजस्थान के सभी अधिकारयों-कर्मचारियों का आभारी है जिनके सहयोग से भालू संबंधी अध्ययन संभव हुआ।

## सन्दर्भ

1. एडम, ए. : द वेस्टर्न राजपूताना स्टेट, 1900, पृष्ठ 1-455.
2. अग्रवाल, बी. डी. : गजेटियर ऑफ इंडिया, राजस्थान, सीकर, 1978, पृष्ठ 1-479.
3. अग्रवाल, बी. डी. : गजेटियार ऑफ इंडिया, राजस्थान, उदयपुर, 1979, पृष्ठ 1-654.
4. गुप्ता, एस. : गजेटियर ऑफ इण्डिया, राजस्थान, जयपुर, 1987, पृष्ठ 1-970.
5. नारायण, एस. : पीएच. डी. थिसिस, 1993, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर.
6. प्रेटर, एस. एच. : द बुक ऑफ इण्डियन मैमल्स, 1980, पृष्ठ 1-324.
7. राम, एम. : गजेटियर ऑफ इण्डिया, राजस्थान, अलवर, 1968, पृष्ठ 1-721.
8. सहगल, के. के. : गजेटियर ऑफ इण्डिया, राजस्थान, भरतपुर, 1971, पृष्ठ 1-492.
9. सहगल, के. के. : गजेटियर ऑफ इण्डिया, राजस्थान, चित्तौड़गढ़, 1977, पृष्ठ 1-457.
10. शर्मा, एस. के. : लोक प्राणि विज्ञान, 1998, पृष्ठ 1-146.

Vijnana Parishad Anusandhan Patrika, Vol. 45, No. 2, April 2002.

# संकर गायों के अयनों के पूर्व उपचार द्वारा कच्चे दूध की जीवाण्वीय गुणवत्ता पर प्रभाव

**जगदीश प्रसाद तथा उमेश कुमार शुक्ल**
**पशुपालन एवं पशु चिकित्सा विज्ञान विभाग,**
**इलाहाबाद एग्रीकल्चरल इन्स्टीट्यूट (डीम्ड विश्वविद्यालय) इलाहाबाद**

[प्राप्त – सितम्बर 4, 2001]

### सारांश

प्रस्तुत प्रपत्र में संकर गायों के अयन को दुहाई के पूर्व उपचारित करके ताजे कच्चे दूध में जीवाणुओं के गुणों एवं घनत्व में होने वाले परिवर्तनों का अध्ययन किया गया है।

### Abstract

**Bacteriological quality of raw cowmilk as influenced by premilking treatments of udder wash.** *By* Jagdish Prasad and Umesh Kumar Shukla, Department of Animal Husbandry and Veterinary Science, Allahabad Agrilculture Institute (Deemed University), Allahabad.

In the present study, an attempt has been made to determine bacterial density and quality in fresh raw milk as influenced by pre-milking treatment of udder of cross breed cows.

स्वच्छ दूध उत्पादन में मुख्यतया गाय के स्वास्थ्य एवं स्वच्छता दो कारक होते हैं। जीवाणु प्रायः अयन नलिका के बाहर की ओर से शुद्ध दूध को संक्रमित करते हैं, तत्पश्चात् अयन कुंडिका में उनकी वृद्धि शुरू हो जाती है जीवाणुओं का घनत्व पहली दुहाई के समय ज्यादा तथा अन्तिम दुहाई के समय कम होता है। इसलिए दूध में जीवाणुओं की संख्या एवं प्रकार के अनुसार दूध की गुणवत्ता प्रभावित होती है। यह अध्ययन संकर गायों के अयन को दुहाई के पूर्व उपचारित करके ताजे कच्चे दूध में जीवाणुओं के गुणों एवं घनत्व को ज्ञात करने के उद्देश्य से किया।

## प्रयोगात्मक

इलाहाबाद कृषि संस्थान के डेयरी फार्म की 20 संकर गायों को जिनमें ऋणात्मक कैलीफोर्नियन मैस्टिटाइटिस टेस्ट (CMT) प्राप्त हुआ, इस अध्ययन के लिए चुनी गईं। इनमें से 4-4 गायों के पांच समूह बनाकर उनके अयनों को पाँच प्रकार के उपचार दिये गये—

$T_1$ (नियन्त्रण) अयन को स्वच्छ जल से धोकर तौलिये से सुखाया गया

$T_2$ अयन को 8% नमकीन जल से धोया गया

$T_3$ अयन को (1:1000) $KMnO_4$ विलयन से धोया गया

$T_4$ अयन को 3% डेटाल से धोया गया

$T_5$ अयन को नीम की पत्तियों को जल में उबाल कर (200 ग्राम पत्तियों को 1000 मिली. जल में उबाल कर छान लिया गया और ठंडा करके) तैयार किये गये निष्कर्ष से धोया गया।

सबसे पहले गायों के अयन को मल कर दूध की दो धारें निकाल दी गईं और हर गाय से 100 मिली. दूध का नमूना निर्जर्मित 250 मिली. फ्लास्कों में एकत्र किया गया। इन नमूनों में स्टैंडर्ड प्लेट काउंट (SPC), लैक्टिक अम्ल जीवाणु संख्या, वसा अपघटक जीवाणु संख्या, प्रोटीन अपघटक जीवाणु संख्या तथा कोलीफार्म संख्या की गणना मानक विधियों से की गई।

## परिणाम तथा विवेचना

विभिन्न प्राचलों के प्राँप्त मान सारणी 1 में दिये हुए हैं।

### SPC ($10^3$)

यह मान 6.2 से 8.83 के मध्य पाया गया, चाहे उपचार जैसा भी हो। फिर भी सर्वाधिक मान $T_1$ (नियन्त्रण) में पाया गया, फिर क्रमशः $T_2$, $T_3$, $T_4$ तथा $T_5$ में। इससे स्पष्ट हो जाता है कि अयन की जीवाणुरोधी धुलाई से मान में कमी आई। सर्वाधिक कमी $T_5$ में पाई गई। इसका अर्थ यह हुआ कि ताजे दूध में जीवाणुओं की संख्या घटाने में नीम का निष्कर्ष सर्वाधिक प्रभावी रहा।

### लैक्टिक अम्ल जीवाणु

ज्ञात परिणाम बतलाते हैं कि सभी उपचारों से नियन्त्रण के तुल्य ही संख्या पाई गई, अतः इन जीवाणुओं में उपचारों से कोई प्रभाव नहीं पड़ा।

### प्रोटीन अपघटक जीवाणु

इनकी संख्या प्रति मिली. $0.3 \times 10^2$ से $44.5 \times 10^2$ के बीच पाई गई। यद्यपि मानों में अन्तर

दिखता है किन्तु यह अन्तर सार्थक नहीं है अतः सभी उपचारों का कोई प्रभाव नहीं दिखा।

**सारणी 1**

**दुहाई के पूर्व उपचार द्वारा जीवाणुओं को प्रभावित करने के लिए विभिन्न प्राचलों के मध्यमान**

| प्राचल | उपचार | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | $T_1$ | $T_2$ | $T_3$ | T4 | $T_5$ | CD |
| SPC ($\times 10^3$/ml) | 242.1 | 116.0 | 103.6 | 92.0 | 59.7 | 126.3 |
| लैक्टिक अम्ल जीवाणु ($\times 10^3$/ml) | 2.8 | 5.8 | 0.93 | 0.99 | 0.8 | – |
| प्रोटीन अपघटक जीवाणु ($\times 10^2$/ml) | 87.8 | 12.0 | 12.7 | 14.0 | 11.6 | – |
| वसा अपघटक जीवाणु ( $\times 10^2$/ml) | 17.0 | 16.8 | 9.7 | 8.4 | 11.7 | – |
| कोलीफार्म ($\times 10^1$/ml) | 6.0 | 0.3 | 0.1 | 0.07 | 0.2 | 0.46 |
| SPC में प्रतिशत कमी | – | 52.0 | 57.4 | 61.5 | 75.3 | – |

### वसा अपघटक जीवाणु

इनकी संख्या 1.6 से 44.9 ($\times 10^2$)/मिली. पाई गई। इनके माध्यमान 17 से 8.4 के बीच रहे किन्तु ये मान सार्थक नहीं हैं अतः उपचारों का कोई प्रभाव नहीं पड़ा।

### कोलीफार्म संख्या

इनकी संख्या 0 से 2.7 (× 10/मिली.) के बीच पाई गई। सर्वाधिक माध्यमान नियन्त्रण में (0.6) देखा गया। अन्य सारे उपचारों से कोलीफार्म संख्या में ह्रास हुआ जिसका अर्थ हुआ कि दुहाई के पूर्व नियन्त्रण की तुलना में सारे उपचार प्रभावी होते हैं।

इस अध्ययन से यह परिणाम निकला कि दूध के पूर्व अयन धोने के लिए सर्वाधिक लाभप्रद उपचार नीम की पत्ती का निष्कर्ष है। उसके बाद डेटाल, फिर पोटैशियम परमैंगनेट तथा अन्त में नमकीन जल।

## निर्देश

1. सिंह, एस. बी. तथा प्रसाद, जे. : लाइवस्टाक एडवाइजर, 1985, 11, 27-30.

